**सरसम्**, सरस, नपुं० झील, तटाक, तालाब, pond.

**सरसता**, सरसत्तं, वि० रस सहित, रस से परिपूर्ण, with juice, juicy.

**सरसत्व**, सरसत्त, वि० सरसता से संयुक्त, simple mindful, • नम्रता, निम्नगेव सरसत्वमुपेता, bondful.

**सरसभावः**, सरस-भावो, पुं० स्वभाव/सरसतया सकामभावेन, good nature, • पूर्ण रस सहित स्वभाव, सरल परिणाम, right nature.

**सरसहास**, सरसहास, वि० प्रिय हास्य, happiness laugh.

**सरसा**, सरसा, वि० शृंगार रसवती, charmful.

**सरसी**, सरसी, स्त्री० [सरस् + ङीष्] सरोवरी, तटाकी, पोखरी-स्रोतों विमुच्य स्रवणं स्तनान्ताद, यूनामिदानीं सरसीति कान्ता,' small pond.

**सरसीरुहम्**, सरसीरुह, नपुं० कमल, सरोज, lotus.

**सरसीलेशः**, सरसीलेसो, पुं० माधुर्य स्थान, happy place.

**सरसेङ्गित**, सरसेडिअ, वि० श्रृंगारमयचेष्टा, beautiful custom.

**सरस्वत्**, सरस्स, वि० [सरस् + मतुप्] सजल, जलयुक्त, waterful, • रसीवा, रसयुक्त, स्वादिष्ट, juicy.

**सरस्वत्**, सरस्सो, पुं० उदधि, समुद्र, ocean, • सर, तालाब, नद, सागर, pond.

**सरस्वती**, सरस्सइ, स्त्री० [सरस्वत् + ङीप्], • भारती, वाणी, पद्मासिनी, a name of bharti, vani, padhmasini, • वचोऽभिदेवता, a god of thought, • गी, • वागेश्वरी, • वागिनी, • अम्बा (जयो० 12/2), • अम्बेश्वरी • मयूरवाहिनी, चतुर्भुजान्वती, • कलापिनाभी, कल्याणी, • शिखण्डिनीशिरोमणि, • जिनवाणी, Jinavani, • शारदा, sharda, • सिद्धिदा, sidhida, • नदी, river, •गाय, cow, • श्रेष्ठ स्त्री, good woman, • बोली, वचन, thought, think.

**सरस्वतीसंग्रह**, सरस्सई-संगहो, सरस्खदीसंगहो पुं० सरस्वती का ग्रहण, काव्य रचना, gettin of sarasvati.

**सराग**, सराग, वि० [सह रागेण] राग युक्त, प्रेम से परिपूर्ण, मुग्ध, आसक्त, loveful, fullylove, attached, • राग परिणाम सहित, जो संसार के कारणों को छोड़ने में उद्यत है पर छोड़ नहीं पाता, with loveful.

**सरागचर्या**, सरागचरिया, स्त्री० राग सहित चर्या, with loveful gone.

**सरागचारित्रम्**, सराग-चारित्त, नपुं० कषाय जन्य चारित्र, संज्वलन और नो कषाय के उदय से जो चारित्र होता है, a character of loveful.

**सरागसम्यक्त्वम्**, सराग-सम्मत्त, नपुं० जो तत्त्वार्थ श्रद्धान् प्रशम, संवेगादि, गुणों से जाना जाता है, a kind of samyaktva, respect of tatvarath.

**सरागसंयमः**, सरागसंजमो, पुं० राग सहित संयम, a control with raga.

**सराव**, सरावो, पुं० ढक्कन, आवरण, a lid, cover, • सकारो, तश्तरी, a shallow dish, saucer.

**सरिः**, सरि, स्त्री० [सृ + इन्] झरना, • प्रवाह, • स्रोत, spring fountain.

**सरित्**, सरिआ, स्त्री० [सृ + इति] नदी, सरिता, a river, • प्रवाहिनी, कल्लोलिनी, • धागा, सूत्र, thread, string.

**सरित्सुवेशिनी**, सरिस्सवेुसिणी, वि० नदी रूपवती, river some, • विभङ्गदेशिनी, तरंगधारिणी, speaker of kindful.

**सरिद्भवदूर्मी**, सरिदभवदउरमी, स्त्री० नदी में उत्पन्न तरंग, spring being in river.

**सरित्भर्तृ**, सरिभत्त, पुं० समुद्र, उदधि, sea.

**सरिद्वृत्तिः**, सरिअ-उति, स्त्री० नदी तट। सरितो नद्या वृती चोभयपार्श्वतती, bank of river.

**सरिदवलम्बनामकचक्रबन्धः**, सरिदवलंब-णामगचक्कबंधो, पुं० छन्द प्रतिपादन की एक पद्धति, a kind of intention, a kind of metre.

**सरिमन्**, सरिमो, पुं० [सृ + ईमनिच्], गति, सरकना, go, move, • पवन, वायु, air, wind.

**सरिलम्**, सरिलं, नपुं० [सृ + इलच्] जल, • वारि, अप, आप, water.

**सरीसर्त्तिः**, सरिसत्ति, स्त्री० शीत की अधिकता, very cold.

**सरीसृपः**, सरीसिरिपो, पुं० सर्प, सांप, रेंगने वाला जंतु, serpent.

**सरुः**, सरु, पुं० [सृ + उन्] तलवार की मूठ, the handle of a sword.

**सरूप**, संरूव, वि० [रुषेन सह] रोष युक्त, having the same form.

**सरूप**, सरूव, वि० रूप युक्त, समान रूप वाला, beautiful.

**सरोजम्**, सरोज, नपुं० कमल, lotus.

**सरोजराजि**, सरोजराजि, स्त्री० कमल समूह, कमल श्रेणी, lotus kind, lotus row.

**सरोजवीरुधा**, सरोज-वीरुहा, स्त्री० कमलिनी, woman lotus.

**सरोजिनी**, सरोजिणी, स्त्री० कमलिनी/कमलवल्ली, lotus creeper, • सरोजिनी नायडू, a name of poetry Srojini Naidu.

**सरोजिनी सौरभम्**, सरोजिणी-सोरहं, नपुं० कमलिनागंध, perfume of lotus.

**सरोब्जवृन्दः**, सरोज्जविंदो, पुं० कमल समूह, lotus.

**सरोगः**, सरोगो, पुं० तटाक, तालाब, मराल एवान्वयते सरोगः, परं मुरल्यां विवरप्रयोगः, pond.

**सरोरुहम्**, सरोरुह, नपुं० कमल, lotus.

**सरोवरः**, सरोवरो, पुं० जलाशय, तालाब, pond.

**सरोवरजलम्**, सरोवर-जलं, नपुं० जलाशय का जल, विशिष्टं नीरं सरोवरजलम्। water of pond.

**सरोवरी**, सरोवरी, स्त्री० हंसिनी, तडांगी, अधिपस्य बभौ तनूदरी विलसद्धंसवयाः सरोवरीः, small pond, a famale goose, • तलैय्या।

**सरोष**, सरोसो, वि० [सह रोषेण] रोषपूर्ण, क्रोधित, कुपित, angry wrathful.

**सरोषदोषः**, सरोसदोसो, पुं० रोषपूर्ण, दोष, faultful.

**सर्कः**, सक्को, पुं० [सृ + क] पवन, वायु, हवा, air, wind, • मन, mind.

**सर्गः**, सग्गो पुं० [सृज् + घञ्] निर्माण, making, • अध्याय-देशादेर्नृपतेश्च वर्णपरः सर्गोऽयमाद्योऽनकः। chapter, section, abondonement, • छोड़ना, परितयाग करना, giving up, abandoning, • सृष्टि रचना, resolve, • अनुभाग, अंश, • अध्याय, अध्ययन, canto, section, • निर्माण क्रम, creation.

**सर्गक्रमः**, सग्गक्कमो, पुं० सृष्टिक्रम, अनुक्रम, the order of creation.

**सर्गपरिणामः**, सग्ग-परिणामो, पुं० पर्यटन भाव, moving nature.

**सर्ज्**, सज्ज, सक० अवाप्त करना, प्राप्त करना, उपलब्ध करना, उपार्जन करना, to acquire to gain.

**सर्जक**, सज्जग, वि० स्रष्टा, maker.

**सर्जः**, सज्जो, पुं० साल वृक्ष, the sala tree.

**सर्जकः**, सज्जगो, पुं० साल वृक्ष, the salatree.

**सर्जनम्**, सज्जणं, नपुं० [सृज् + ल्युट्], परित्याग छोड़ना, abonedoning, quiting.

**सर्जवृक्षः**, सज्जरुक्खो, पुं० साल वृक्ष, the sala tree.

**सर्जिका**, सज्जिगा, वि० [सर्जि + कन् + टाप्] सज्जीखार, natron.

**सर्जुः**, सज्जु, पुं० व्यापारी, a trader.

**सर्पः**, सप्पो, पुं० [सृप् + घञ्] नाग, अहि, सांप, काद्रवेय, भुजंग, serpent, a snake, • खिसकना, गमन, अनुसरण, winding flowing going.

**सर्पछत्रम्**, सप्पछत्तं, नपुं० कुकरमुत्ता, a mushroom.

**सर्पणम्**, सप्पणं, नपुं० [सृप् + ल्युट्] रेंगना, सरकना, creeping, • वक्रगति, कुटिलगति, the gone of creeper.

**सर्पतृणः**, सप्पतिणो, पुं० नेवला, an lokneumon.

**सर्पदंश**, सप्पदंस, वि० भुजंग भुक्त, eated of snake.

**सर्पदंष्टः**, सप्पदंस, पुं० सर्प दांत, सांप के दांत, snakes fang.

**सर्पधारकः**, सप्प-धारगो, पुं० सपेरा, a snake charmer.

**सर्पभुज्**, सप्पभुजो, पुं० • मयूर, a peacock, • सारस, a crane, • अजगर, a large snake.

**सर्पमणिः**, सप्पमणि, पुं० नागमणि, a snake gem.

**सर्पराजः**, सप्पराजो, पुं० वासुकि, of vasuki, • शेषनाग, a large snake.

**सर्पसरोवरः**, सप्पसरोवरो, पुं० सर्पस्थान, a place of snake.

**सर्पशिरोरत्नम्**, सप्पसिरोश्यणं, नपुं० नागमणि, snake gem.

**सर्पिणी**, सप्पिणी, स्त्री० [सृप् + णिनि + ङीप्] पन्नगी, सांपनी, अहिनी, नागिन, भुजरीचरा, a female serpent, • जड़ी बूटी, a small medicinal herb.

**सर्पिन्**, सप्पि, वि० व्यापिन्, creeping, gliding.

**सर्पिन्**, सप्पि, वि० [सृप + णिनि] रेंगने वाला, सरकने वाला, moving.

**सर्पिविधानम्**, सप्पि-विहाण, नपुं० घृत क्रिया, doing ghee.

**सर्पिस्**, सप्पिस, नपुं० [सृप् + इसि] घी, घृत, clarified butter.

**सर्पिष्मत्**, सप्पिस, वि० [सर्पिस् + मतुप्] घी युक्त, घृत युक्त, gheeful.

**सर्ब्**, सब्ब, सक० जाना, पहुंचना, to go, to move.

**सर्मः**, सरमो, पुं० चाल, गति, going, motion, • आकाश, the sky.

**सर्व्**, सव्व, सक० चोट पहुंचाना, घायल करना, to hurt, to injure.

**सर्व**, सव्व, वि० (सर्वनाम), सभी जगत्, सर्वत्र, सब, प्रत्येक, all every, whole, entire, • समस्त अवयव, complete.

**सर्वङ्कषः**, सव्वकंसो, पुं० दुष्ट, दुर्जन, all destroying, a villain.

**सर्वकांक्षा**, सव्वक्कंखा, वि० सभी तरह की आकांक्षा, all wish.

**सर्वग**, सव्वग, वि० सर्वव्यापक, all pervading.

**सर्वगत**, सव्वगअ, वि० व्यापक, pervading.

**सर्वगामिन्**, सव्वगामि, वि० सर्वव्यापक, पूर्ण व्याप्त, सभी जगह पहुंचने वाला, all pervading, omnipresent.

**सर्वदेवमय**, सव्वदेवमअ, वि० सबसे प्रमुख, देव युक्त, chiefest.

**सर्वदैव**, सव्वदेव, अव्य० सदा ही, हमेशा ही, always, in all.

**सर्वज्ञात**, सव्वणाय, वि० सब कुछ जानने वाला, all knowing.

**सर्वज्ञ**, सव्वण्हु, वि० सब कुछ जानने वाला, सकलज्ञ, अखिलार्थसाक्षात्कारी। लोकोलोक के समस्त पदार्थों को जानने वाला, one who performs sacrifice by giving away all his wealth, • दोषवृत्ति रहित, सर्व ज्ञापक।

**सर्वज्ञः**, सव्वण्हु, पुं० जिन, वीतराग प्रभु, • विश्वभर, त्रिलोकनाथ, मोहवर्जित सर्वज्ञः, Jina, vitraga.

**सर्वजित्**, सव्वजिउ, वि० विजयो, विजेता, सर्वजयी, all conquering.

**सर्वज्ञचूड़ामणि**, सव्वण्हु-चूडामणि, पुं० वीरप्रभु, veer god.

**सर्वज्ञजिनः**, सव्वण्हु-जिणो, पुं० वयोऽस्तु सर्वज्ञजिनस्यचेति-वीतराग प्रभु, sarvagan Jina.

**सर्वज्ञदेवः**, सव्वण्हु-देव, पुं० जिनदेव, Lord of Jina.

**सर्वज्ञवाक्**, सव्वण्हु-वाग, नपुं० सर्वज्ञ वचन, सर्वज्ञवाणी, Jina's thought.

**सर्वज्ञ-सम्बन्धि**, सव्वण्हु-संवधि, स्त्री० सर्वज्ञ से सम्बन्ध, related with sarvagna.

**सर्वतः**, सव्वओ, अव्य० [सर्व + तसित्] प्रत्येक दिशा से, सब ओर से, चारों ओर से, with all round.

**सर्वदमन्**, सव्वदमण, वि० सब कुछ नष्ट करने वाला, killing all, all subduing.

**सर्वनामन्**, सव्वणाम, नपुं० संज्ञा के स्थान पर प्रयुक्त होने वाले शब्द, pronoun.

**सर्वत्र**, सव्वत्थ, अव्य० [सर्व + त्रल्] प्रत्येक स्थान पर, सब जगह पर, everywhere, in all places.

**सर्वतोऽपि**, सव्वओपि, अव्य० सभी ओर से भी, with all.

**सर्वतोमुखम्**, सव्वओमुह, नपुं० • जल, water, •

चुम्बन। सर्वतोमुखं जलम्, अर्थाच्च सर्वभावेन तव मुखं। kissing, having fules on all sides, • नाम विशेष, a kind of name.

**सर्वतोभद्रकः**, सव्वओभद्दगो, पुं० सभामण्डप, assembly hall.

**सर्वतोमुखं**, सव्वओमुह, नपुं० जल वारि, water.

**सर्वथा**, सव्वहा, अव्य० [सर्व + थाल्] हर प्रकार से, सब तरह से, पूर्णता, पूर्ण रूप से, in every way, • बिल्कुल, नितान्त, by all means, at all time.

**सर्वदा**, सव्वदा, अव्य० [सर्व दात्र], सदैव, at all time, always.

**सर्वपरिस्तवः**, सव्वपरित्थवो, पुं० सर्वज्ञस्तुति, praise of sarvagha.

**सर्वविद**, सव्वविअ, वि० सब कुछ जानने वाला, all knowing.

**सर्वसात्**, सव्वसाअ, वि० सकल जनादीन, all knowing.

**सर्वाङ्गसुंदर**, सव्वगंसुंदरो, वि० अविकलित सुंदर, all beautiful.

**सर्वाङ्गीण**, सव्वंगीण, वि० पूर्णतः पूर्ण रूप से, fully.

**सर्वज्ञत्व**, सव्वण्हुत्त, वि० सर्वज्ञपना, fully knowful.

**सर्ववित्क**, सव्वविक्क, वि० सर्ववेत्ता, all knower.

**सर्ववेत्ता**, सव्ववेत्ता, वि० • सर्वज्ञ, • सर्वज्ञायक, • परमात्मन्, god, lord.

**सर्वशः**, सव्वसो, अव्य० [सर्व + शस्] पूर्णतः पूरी तरह से सर्वत्र, fully.

**सर्वशावकसन्तति**, सव्वसावकसंतति, स्त्री० सर्वकाल वाला, all timing.

**सर्वसत्त्वः**, सव्वसत्तो, पुं० प्राणिमात्र, हितं प्रकर्तुं प्रति सर्वसत्त्वम्। all animals.

**सर्वसम्मत**, सव्वसम्मअ, वि० पूर्णमान्य, सभी लोगों द्वारा स्वीकृत, all agreed, all liked.

**सर्वसाधारणं**, सव्वसाहारणं, नपुं० सामान्य, all kind.

**सर्वस्यदायक**, सव्वस्सदायग, वि० सब कुछ देने वाली, all giving.

**सर्वस्यविनाशन**, सव्वस्स-विणासग, वि० मूल हरण, all killer.

**सर्वात्मप्रियः**, सव्वप्प-विओ, पुं० सभी आत्मीय जनों के लिए प्रिय, love for all persons.

**सर्वानुकम्पा**, सव्वाणुकप्पा, स्त्री० सभी जीवों के प्रति दया, pity of all jeeva's.

**सर्वाधि-व्याधिनाशक**, सव्वाहि-वाहिणासग, वि० समस्त आधि एवं व्याधि को नाश करने वाला, killing of all diseases, णमो मदु रसवीणं।

**सर्वारम्भः**, सव्वारंभो, पुं० सभी प्रकार का आरम्भ, doing of all.

**सर्वार्थसिद्धिः**, सव्वत्थसिद्धि, स्त्री० तत्त्वार्थसूत्र की एक टीका, comment of Tatvartha sutra's, a name of book. • जो भी प्रकार के अभ्युदय से सिद्धि को प्राप्त है। • विशुद्धात्मस्वरूप की सिद्धि, fullfilment of soul, • वीतराग अवस्था की प्राप्ति, given of full viraga.

**सर्वावधि**, सव्वोहि, स्त्री० जिसके विषय की अवधि समस्त विश्व है। सर्वं विश्वं कृत्स्नमवधिर्मर्यादा यस्य स बोधस्सर्वावधिः, limit of all subjects.

**सर्वावधिज्ञानम्**, सव्वोहिणाणं, नपुं० सम्पूर्ण अवधि का बोध, known of ful limit's.

**सर्वावधिबोधः**, सव्वोहिवोहो, पुं० सर्वावधिज्ञान, knowledge of all limit.

**सर्वावधिमरणम्**, सव्वोहिमरण, नपुं० सर्व मर्यादा पूर्वक मरण, जो प्रकृति स्थिति, अनुभव एवं प्रदेश का उदय हो, वह बांधना, dying of full limits.

**सर्वावयवः**, सव्वावयवो, पुं० पूर्ण अवयव, full parts.

**सर्वोदयतीर्थः**, सव्वोदय-तित्थो, पुं० निरपेक्ष तीर्थ, • सभी का कल्याणकारक का स्थान, a place of joyful.

**सर्वौषधिः**, सव्वोसहि, स्त्री० एक ऋद्धि, जिसकी प्राप्ति पर समस्त, औषधियां प्राप्त हो जाती हैं, a kind of ridhi.

**सर्षपः**, सरसवो, पुं० सरसा, mustard.

**सल्**, सल, सक० जाना, पहुंचना, to go, to move, to arrive.

**सलम्**, सल, नपुं० [सल् + अच्] जल, वारि, water.

**सलक्ष्मण**, स-लक्खण, वि० लक्ष्मण सहित, अभिरामतया सलक्ष्मणा, with sign, • लक्ष्मण नामक औषधि सहित। सलक्ष्मण, लक्ष्मणा, नाम सारस्यस्ताभिः सहिता। with medicine of Laxmana, • लक्ष्मणेन च सहिता।

**सलज्ज**, सलज्ज, वि० [लज्जया सह] लज्जाशील, विनम्र, modest, • सत्रप, bashful.

**सललितगेय**, सललिअगेय, वि० श्रोत्रन्द्रिय को प्रिय लगने वाला गीत, a song of ear love.

**सलव**, सलव, (लवन सह), विलास सहित, with wish.

**सलिलम्**, सलिलं, नपुं० [सलति गच्छति निम्नम् सल् + इलच्] जल, वारि, water, • पाताल, underground.

**सलिलक्रिया**, सलिलकिरिया, स्त्री० स्नान क्रिया, act of bathing.

**सलिलजम्**, सलिलजं, नपुं० कमल, lotus.

**सलिलनिधिः**, सलिलणिहि, स्त्री० समुद्र, वारिधि, sea, ocean.

**सलिलाशयः**, सलिलासयो, पुं० तालाब, सरोवर, pond, a tank.

**सलिलोद्भवः**, सलिलोब्भवो, पुं० कमल, lotus.

**सलील**, सलील, वि० [सहलीलया] क्रीड़ा, शील, स्वेच्छाचारी, लीलायुक्त, प्रणयवान्, प्रेमासक्त, विषयी, sportive, wanton, amorous, loveful, attached of love.

**सलोकता**, सलोगता, स्त्री० [समानः लोको यस्य इति सलोकः तस्य भावः तल् + टाप्] एक ही लोक का होना, being one word.

**सल्लकी**, सल्लगी, स्त्री० एक वृक्ष विशेष, a kind of tree.

**सल्लीन**, सल्लीण, वि० मुग्ध, attached.

**सवः**, सवो, पुं० [सु + अच्] तर्पण, चढ़ावा, a libation, • स्तवन, an effering, • सूर्य, sun, • यज्ञ, a sacrifice, • चन्द्र, the moon, • रस, extraction of somajuice.

**सवर्णा**, सवण्णा, स्त्री० सवर्ण संज्ञा। तुल्या वर्णनां यस्याः साऽसि वः सान्त्वनार्थे वर्तते, तेन सान्त्वनेन सहितः सवस्तस्मिन्नणं कृपा यस्याः सा सवर्णाऽसिः। a noun of words, the same class of letters, requiring the same effort.

**सवल्गः**, सवल्लो, पुं० खलीनसहित, लगाम, with controlling.

**सवदर्शनम्**, सवदंसणं, नपुं० विवाहोत्सवावलोकन, seeing of marriage festival.

**सवनम्**, सवणं, नपुं० [सु + ल्युट्], • यज्ञ, sacrifice, • स्नान, bathing, purificatory, • जनन, प्रसव, generation, bearing.

**सवराज्यम्**, सवरज्ज, नपुं० राज्याभिषेक, spring of place.

**सवयस्**, सवय, वि० [समानं वयो यस्य] समवय वाला, समान अवस्था युक्त, same age's.

**सवयस्**, सवसो, पुं० मित्र, friend.

**सवयस्**, सवसो, स्त्री० सखी, सहेली, सहचरी, friend, follower.

**सवरः**, सवरो, पुं० जल, • शिव, water, Siva.

**सवर्ण**, सवण्णो, वि० [समानो वर्णो यस्य] समान वर्ण वाला एक ही रंग वाला। तुल्या वर्णानां यस्या साऽसि, same letters, • वर्ण श्रवणशील, of the same colour, • तुल्य वर्ण, same letters, • उच्च वर्ण वाला, louding, letters, • एक ही जाति वाला, the same caste.

**सवर्णसंज्ञा**, सवण्णसण्णा, स्त्री० वर्णों का समान संज्ञा, same letters, belonging to the same class of letters.

**सवसंत**, सवसंत, वि० जड़ता का अन्त, end of foolish.

**सविकल्प**, सविकप्प, वि० [सह विकल्पेन] विकल्पयुक्त, optional, doubtful, • संदिग्ध, recognizing.

**सविक्रिय**, सविक्किरिय, वि० विकार युक्त, faultful.

**सविग्रहः**, सविग्गह, वि० [सह विग्रहेण] संघर्षरत,

quarrelling, • सार्थक, having meaning import.

**सवितरः**, सवियरो, पुं० सूर्य, the sun.

**सवितर्ज**, सवितज्ज, वि० विचारवान्, thinker.

**सविभव**, सविहव, वि० [सत्त्वेन सह] प्राणियों सहित, with animals, • आनन्ददायिनी, wealth giver.

**सवितानुकूलः**, सविआणुउलो, पुं० सूर्यानुकूल, capable of sun.

**सवितृ**, सवित्तु, वि० जनक, उत्पादक, जन्म देने वाली, generating.

**सवितृ**, सवित्तु, पुं० सूर्य, रवि, sun.

**सवित्री**, सवित्ती, स्त्री० माता, • गाय, mother, cow.

**सविध**, सविह, वि० [सह विधया] विधि सहित, with costom.

**सविधम्**, सविह, नपुं० सामीप्य, पड़ोस, near adjacent.

**सविनयम्**, सविणयं, अव्य० विनयपूर्वक, modest, humble.

**सविभावः**, सविभावो, पुं० सूर्य, sun.

**सविभूति**, सविभूइ, वि० विभूति युक्त, भस्मधारक। विभूतिमत्त्वं वैभवयुक्तता, भस्मधारिता, with rusk.

**सविलास**, सविलास, वि० हास भाव परक, with laughter, with laughing.

**सविशेष**, सविसेस, वि० [सह विशेषेण] विशिष्टता युक्त, • असाधारण, possessing, characteristic, • प्रमुख, श्रेष्ठ, great, most, qualities, special, particular, • विलक्षण, excellent.

**सविस्तर/सविस्तार**, सवित्थर, वि० [सह विस्तरेण] विवरण सहित, विस्तार युक्त, detailed, minute, complete.

**सविस्मय**, सविम्हय, वि० [सह विस्मयेन] आश्चर्यचकित, आश्चर्य जनक, चकित, अचम्भे युक्त, surprised, astonished.

**सवृद्धिक**, सवुड्ढिग, वि० [सह वृद्धया] वृद्धि युक्त, ब्याज युक्त, growthful, bearing interest.

**सवेग**, सवेग, वि० सरभ, सहसा, quick.

**सवेश**, सवेस, वि० [सह वेशेन] अलंकृत वेश युक्त, with decorated.

**सवेग**, सवेग (सह वयन), वेग युक्त, तीव्रता सहित, growthful.

**सवेगगमनम्**, सवेग-गमण, नपुं० शीघ्र गमन, going quick.

**सवेदन**, सवेदणं, वि० ज्ञान सहित, with knowledge, • वेदना सहित, with painful, • अलंकरण सहित, वेशभूषा सहित, with decorating.

**सव्य**, सव्व, वि० [स् + य] बाया, वाम, left, left hand, • वाम, • दक्षिणी, southern, • विरोधी, opposed.

**सव्यम्**, सव्वं, अव्य० अपसव्य, the usual.

**सव्यपेक्ष**, सव्वपेक्ख, वि० [व्यपेक्षया सह] संयुक्त, निर्भर, connected with.

**सव्यभिचारः**, सव्वहियारो, पुं० [सह व्यभिचारेण] हेत्वाभास का एक भेद, one of the main divisions of Hetvabhasa.

**सव्याज**, सव्वाज, वि० [सहवयाजेन] छलपटी, चालाक, artful, pisusible, cunning.

**सव्यपार**, सव्वायार, वि० [व्यापारेण सह] व्यस्त, व्यापृत, कार्य में नियुक्त, engaged, employed.

**सव्रीड**, सव्वीड, वि० [व्रीडया सह] लज्जाशील, bashful.

**सव्येष्ठ**, सव्वेट्ठ, पुं० [सव्ये तिष्ठति - सव्ये स्था + वरन्] सारथि, a charioteer.

**सशक्त**, ससत्त, वि० ताकतवर, सामर्थ्य युक्त, powerful.

**सशर्म**, ससम्म, वि० शान्ति सहित, with happiness.

**सशल्य**, ससल्ल, वि० [सह शल्येन] काँटेदार, शल्य युक्त, पीड़ा जनक, thorny, pierced by darts, thorns.

**सशस्य**, ससस्स, वि० [सह शस्येन] अन्नोत्पादन सहित, धान्य से परिपूर्ण, with grains.

**सशीकर**, ससीयर, वि० जलकणं युक्त, with water.

**सशमश्रु**, सममस्सु, वि० [सह श्मश्रुणा] दाढ़ी मूंछ वाला, with bearded.

**सश्रीक**, सस्सीग, वि० [श्रिया सह] लक्ष्मी सहित, समृद्धियुक्त, with wealth, • प्रिय, सुंदर, lovely, beautiful.

**सशुद्ध**, ससुद्ध, वि० शुद्धोपयोग युक्त, purity ful.

**सस्**, सस, अक० सोना, शयन करना, to sleep.

**ससत्त्व**, ससत्त, वि० [सह सत्त्वेन], ओजस्वी, शक्तिशाली, प्राणवंत, साहसी, possessed, vitality, energy.

**ससन्देह**, ससंदेह, वि० [सह सन्देहेन] संदेह युक्त, संशय युक्त, संदिग्ध, doubtful.

**ससन्देहः**, ससंदेहो, पुं० संदेह, अलंकार, a figure of speech.

**ससनम्**, ससणं, नपुं० [सस् + ल्युट्] शमन, immolation.

**ससन्ध्य**, ससंज्झ, वि० [सन्ध्या सह] सन्ध्या सहित, सायंकालीन, evening, vesper time.

**ससार**, ससार, वि० सारभूत, सारेण सहित, real truthful.

**ससित**, स-सिउ, वि० सितया सहितं ससितः मिश्री युक्त, sweetful.

**सस्पृहा**, सप्पिहा, स्त्री० साभिलाषा, इच्छा, वाञ्छा, wishful, desirer.

**सस्पन्दनभावः**, सप्फंदण-भावो, पुं० स्फुरणभाव, nature of happiness.

**सस्मित**, ससिमउ, वि० मन्द हास्य युक्त, with laughter.

**ससुतः**, ससुओ, वि० पुत्र सहित, with son.

**संस्तवः**, संत्थवो, पुं० स्तवन करना, रक्षण करना, prasing.

**सस्मर**, ससमर, वि० कामार्त, काम से पीड़ित, pained with kama.

**सस्यम्**, सस्सं, वि० अच्छे गुणों वाला, good, quickful.

**सस्वज**, ससवज वि० समालिविङ्गत। with attached.

**सस्वेद**, ससवेद, वि० [सह स्वेदेन] पसीने से युक्त, स्वेद से तर, with sweet.

**सह्**, सह, सक० संतुष्ट करना, झेलना, सहरन्, to satisfying, to forgive, • सहन करना, to put up, • सामना करना, to except.

**सह**, सह, वि० [सह् + अच्] सहन करने वाला, झेलनेवाला, bearing enduring, • धीर, able, • योग्य, capable.

**सह**, अव्य० के साथ, साथ साथ, सहित, युगपत, with together, with, along with, accompained by at a same time.

**सहकारः**, सहणारो, पुं० सहयोग, co-operation.

**सहकार**, सहयारो, पुं० आम्र, आम्रवृक्ष, a mango tree, • आम्रस्य गुञ्जत्कलिकान्तरालेर्नीलीकमेतत्सहकारनाम्।

**सहकारगणः**, सहयार-गणो, पुं० आम्रवृक्ष, mango tree.

**सहकारतरु**, सहयार-तरु, पुं० आम्र किसलय, mango tree.

**सहकारिन्**, सहयारि, वि० सहायता करने वाला, co-operating, associate.

**सहकारिता**, सहकारित्त, वि० सहयोगी, co-operator, co-adjustor, • सहायता, co-operation.

**सहकारिकुण्डः**, सहयारिकुंडो, पुं० सहयोगी कुण्ड, pond of assisted.

**सहकारिसत्ता**, सहयारिसत्ता, स्त्री० सहकारी पैना, सहयोगपना, सहभाविता, सहभागिता, assited, aisdeal.

**सहकृत्**, सहकिउ, वि० सहयोग देने वाला, aided by co-operated.

**सहकृत्**, सहकिउ, पुं० सहकर्मी, a companion, friend.

**सहगमनम्**, सहगमणं, नपुं० साथ जाना, accompanying, going with.

**सहगामिन्**, सहगामि, पुं० अनुचर, सेवक, servant.

**सहचर**, सहयर, वि० साथ में जाने वाला, साथ रहने वाला, with going living.

**सहचरी**, सहयरी, स्त्री० सखी, सहेली, सहभागिनी, सहयोगिनी, female companion, friend, • भिण्डी का वृक्ष, ladyfinger tree.

**सहचरित**, सहचरिअ, वि० सेवा में उपस्थित रहने

वाला, attending, associating with.

**सहचारिणी**, सहचारिणी, स्त्री० साथ चलने वाला, going with.

**सखी**, सहेली woman friend.

**सहचारिन्**, सहयारि, वि० मित्र, यार, friend.

**सहचेति**, सहचेइ, अव्य० साथ ही, with.

**सहज**, सहजो, पुं० नैसर्गिक, स्वाभाविक, natural, innate, • सरल, एक साथ का उत्पन्न, brother of whole blood, disposition, • सरल।

**सहजक**, सहजग, वि० स्वाभाविक, नैसर्गिक, natural.

**सहजकवि**, सहजकइ, पुं० सरल कवि, स्वाभाविक कवि, natural poet.

**सहजक्रीर्तिमान्**, सहजकित्तिमाण, वि० यशस्वी, famous glorious.

**सहजप्रयातः**, सहजपयाओ पुं० सहज स्वभाव, natural.

**सहजभावः**, सहजभावो, पुं० स्वाभाविक परिणाम, natural सहजभावेन सञ्जातः सुदर्शन एष भो भातः। friendly.

**सहजमञ्जुलप्रायः**, सहज-मंजुलप्पाओ, वि० सहज सुंदर स्वभाव वाली, • प्रियांशुनी, सम्भाषिनी, lovely good natureful woman.

**सहजभेषः**, सहजभेसो पुं० निर्ग्रन्थ, दिगम्बर, Nirgantha.

**सहजात**, सहजाअ, वि० सहजभाव गत, natural born, • सहजेन स्वभावेनायाता - natural.

**सहता**, सहआ, स्त्री० [सह + तल् + टाप्] साहचर्य, मेल, मिलाप, association, union.

**सहत्व**, सहत्त, वि० साहचर्य युक्त, union, association.

**सहदार**, सहदार, वि० विवाहित, सपत्नीक, wife, a lawful wife.

**सहदेवः**, सहदेवो, पुं० पाण्डवों का एक भाई, a name, pandu brother.

**सहधर्मः**, सहधम्मो, पुं० समान, कर्तव्य, same work, same duties.

**सहनम्**, सहणं, नपुं० झेलना, सहन करना, bearing, enduring.

**सहपांशुक्रीडिन्**, सहपंसु-कीडि, पुं० मित्र, सखा, friend from the earliest.

**सहभावः**, सहभावो, पुं० सहकारिता, friend.

**सहभाविन्**, सहभावि, पुं० मित्र, सखा, अनुचर, friend.

**सहभू**, सहभू, वि० सहजात, एक साथ उत्पन्न हुआ, natural born with.

**सहमरणम्**, सहमरणं, नपुं० सह गमन, going, moving.

**सहयोगः**, सहजोगो, पुं० [सहार्थेन योगः] सह भाव, सहकारिता, • सहभागिता, co-operating.

**सहयोगिनी**, सहजोगिणी, स्त्री० सहधर्मिणी, wife.

**सहर्ष**, सहरिस, वि० हर्षयुक्त, joyful.

**सहवसतिः**, सहवसइ, स्त्री० मिलकर रहना, • मिथुन क्रीड़ा, • संभोग, sexual union, dwelling together.

**सहवासः**, सहवासो, पुं० मिलकर रहना, dwelling together.

**सहस्**, सहस, पुं० [सह् + असि] मगसिर माह, सर्दी का समय, • शक्ति, सामर्थ्य, the month called Margusirsh, power, strong.

**सहस**, सहस, वि० हास युक्त, laughable.

**सहसा**, सहसा, स्त्री० अनायास, अचानक, अकस्मात्, सहज, with force, suddenly, natural, • तभी, तब, (सहायेन सहसा), natural, now.

**सहसानः**, सहसाणो, पुं० [सह् + असानच्], • मोर, मयूर, peacock, • यज्ञ, a sacrifice, • आहूति, an oblation.

**सहसान्धकारः**, सहसंधयारो, पुं० दैत्य विशेष, a demon.

**सहसैव**, सहसेव, वि० एकाएक, suddenly.

**सहस्यः**, सहस्स, पुं० [सहस बलाय हितः सहस् + यत्] पौष मास, paush month.

**सहस्रम्**, सहस्सं, नपुं० हजार, thousand.

**सहस्रकरः**, सहस्सयरो, पुं० सूर्य, दिनकर, sun.

**सहस्रकिरणः**, सहस्स-किरणो, पुं० दिवकान्त, सूर्य, भानु, sun.

**सहस्रकाण्डः**, सहस्सकंडो, पुं० सफेद दूब, white grass.

**सहस्रकृत्वम्**, सहस्सकित्तं, अव्य० हजार बार, thousand.

**सहस्रद**, सहस्सद, वि० उदार, liberal.

**सहस्रदीधितिः**, सहस्सदीधिइ, पुं० सूर्य, • दिवाकर, दिनमणि, sun.

**सहस्रधा**, सहस्सहा, अव्य० हजार प्रकार से, thousand times.

**सहस्रधामन्**, सहस्सधामो, पुं० सूर्य, • दिनपति, sun.

**सहस्रपत्रम्**, सहस्सपत्तं, नपुं० कमल, lotus.

**सहस्रपादः**, सहस्सपादो, पुं० सूर्य, दिनकर, sun.

**सहस्रबाहु**, सहस्सबाहु, पुं० नाम विशेष, एक राजा का नाम, a name of king.

**सहस्रमरीचिः**, सहस्स-मरीचि, पुं० दिनकर, सूर्य, sun.

**सहस्ररश्मिः**, सहस्सरस्सि, पुं० सूर्य, sun.

**सहस्रवयस्**, सहस्सवयो, पुं० हजार वर्ष, thousand years.

**सहस्रशस्**, सहस्सस, अव्य०, [सहस्र + शस्] हजार हजार करके बहुसंख्यक, thousand times.

**सहस्रसंभुजः**, सहस्ससंभुजो, पुं० सहस्रबाहु, a name.

**सहस्राब्दिन्**, सहस्सादि, पुं० एक हजार वर्ष, thousand times.

**सहस्रारः**, सहस्सारो, पुं० स्वर्ग, heaven.

**सहस्रांशु**, सहस्संसु, पुं० सूर्य, sun.

**सहस्रांशुककीर्तनः**, सहस्सखण-कितणो, पुं० रजक, धोबी, washer man.

**सहस्रंशुतेजस्**, सहस्ससुतेजस, नपुं० सूर्यप्रभा, sunlight.

**सहस्रिन्**, सहस्सि, वि० [सह स्र + इनि] हजार से युक्त, हजार संख्या तक, with thousand.

**सहस्वत्**, सहस्सव, वि० [सहस + मतुप्] समर्थ, शक्तिशाली, powerful.

**सहा**, सहा, स्त्री० [अह् + अच् + टाप्], पृथ्वी, earth, • केतकी पुष्प, a kind of flower.

**सहाभिगम**, सहाहिगम, वि० समागम, संयोग, meeting.

**सहायः**, सहाओ, पुं० [सह एति - सह + इ + अच्], • मित्र, सखा, friend, साथी, सहयोगी, cooperative, • अनुयायी, अनुगामी, flower, companion, • सहायक, a helper, • अभिभावक, protector.

**सहायक**, सहायग, वि० सहभागी, helper.

**सहायकर**, सहाययर, वि० सहकारि, सहभागी, helper.

**सहायता**, सहायआ, स्त्री० [सहाय + तव् + टाप्] मैत्री, मिलाप, friendship, • सहायता, सहयोग, help, assistance.

**सहायधी**, सहायधी, स्त्री० साधनबुद्धि, good knowledge.

**सहायवत्**, सहाणव, वि० [सहाय + मतुप्] मित्रां सहित, मित्रता से बंधा हुआ, with friend, having a friend be friended.

**सहायिन्**, सहायि, वि० सहयोगी, helper.

**सहारः**, सहारो, पुं० [सह + ऋ + अच्] आम्र तरु, mango tree, • प्रलय, विनाश, universal, destruction.

**सहावान**, सहावाण, वि० आह्वानन, provoking, calling.

**सहास**, सहास, वि० [ससेन सहितं सहास्य] मंदस्मित युक्त, with smalla, laughable.

**सहासवक्त्रं**, सहास-वत्तं, वि० प्रसन्नमुखी, स्मेरमुखी, laughing stock.

**सहित**, सहिअ, वि० युक्त, संयुक्त, with, together with.

**सहितम्**, सहिअं, अव्य० साथ साथ, with, together with.

**सहितृ**, सहित्त, वि० सहनशील, enduring, patient.

**सहिम**, सहिम, वि० पाल सहित, क्वापि बाधा समायात द्रुमाकीवेष्यते सहिमा, with snowful.

**सहिष्णु**, सहिण्हु, वि० [सह + इष्णुच्] सहन करने योग्य, समर्थ, शक्तिशाली, enduring, able to bear.

**सहिष्णुता**, सहिण्हुत्त, वि० क्षमाशीलता, power to bear, • धैर्यवान, suppot patient.

**सहिष्णुत्व**, सहिण्हुत्त, वि० सहनशीलता युक्त। परोत्कर्षसहिष्णुत्वम्। resignation, power to bear.

**सहुरिः**, सहुरि, पुं० सूर्य, स्त्री०, पृथ्वी, भूमि, earth.

**सहृदय**, सहियय, वि० [सहहृदयेन] कृपालु, करुणाशील, good hearted.

**सहृदयः**, सहिययो, पुं० सज्जन, kind, sincere.

**सहृल्लेख**, सहिल्लेह, वि० [हृदयस्य लेखः], सह हृल्लेखेन। सन्दिग्ध, questionnable, doubtful.

**सहेल**, सहेल, वि० [सह हेलेन] केलियुक्त, क्रीड़ावान, sportive, playful.

**सहोदरः**, सहोदरो, पुं० सगा भाई, real brother, • यदिनासित विक्रिया।

**सह्य**, सज्झ, वि० सहन करने योग्य, bearable supportable.

**सा**, सा, स्त्री० [सो + उ + टाप्] लक्ष्मी, पार्वती, lakshmi, parvati.

**सा**, सा, अव्य० समान, सदृश। 'सोम सा कैरव-हारमुद्रा', pronoun, soma.

**सांख्यः**, संख, पुं० सांख्यदर्शन, samkhyadarshana.

**सांख्यमतः**, संखमओ, पुं० सांख्यदर्शन का पक्ष, custom of samkhya, प्रकृति करोति कार्यं सुमहदहङ्कारपूर्वकं मानात्। पुरुषश्चेतयते पुनरेव समयोऽपि सांख्यानाम्।। custom of samkhya.

**सांख्यसम्पत**, संखसंपअ, वि० सांख्य परम्परा युक्त, custom of samkhya.

**सांयात्रिकः**, संआत्तिगो, पुं० [सयात्रा + ठञ्] समुद्रव्यापारी, पोतवाणिक, a sea trader.

**सांयुगीन**, संजुगीण, वि० [सयुग साधु] युद्ध सम्बन्धी, रणकुशल, war like, skilled in wars.

**सांराविणम्**, संराविण, नपुं० [सराविन् + अण्] उच्च स्वर, तीव्र कोलाहल, a general sound, loud shout.

**सांवत्सर**, संवच्छर, वि० वार्षिक, सालाना, annual, yearly.

**सांवत्सरिकः**, संवच्छरिगो, पुं० दैवज्ञ, ज्योतिष, an astrologer.

**सांवादिक**, संवादिग, वि० [संवाद + ठञ्] संवाद वाला, विवादग्रस्त, colloguial, controversial.

**सांवृत्तिक**, सांवत्तिग, वि० [संवृत्ति + ठक्] तत्त्वविषयक, illusory.

**सांव्यवहारिक प्रत्यक्षम्**, संवहारिग, पच्चक्खं नपुं० इन्द्रिय और मन के आश्रय से होने वाला ज्ञान। 'सांव्यवहारिकं इन्द्रियानिन्द्रियप्रत्यक्षम्', (लघीय० स्वो० वि० 4/74), समीचीनः प्रवृत्ति निवृत्तिरूपो व्यवहारः सांव्यवहारः स प्रयोजनमस्येति सांव्यवहारिकप्रत्यक्षम्। (प्रमेयरत्नमाला, 2/5), a kind of pratyaksa.

**सांशिः**, संसि, पुं० म्लेच्छ, unsincere.

**सांशयिक**, संसइग, वि० [संशय + ठक्] सन्दिग्ध, संदेह होना, अनिश्चित, doubtful, uncertain, irrestolute.

**सांशयिकमिथ्यात्वम्**, संसइग-मिच्छत्त, नपुं० सर्वत्र संदेह बना रहना, being all time doubt.

**सांसारिक**, सांसारिग/संसारिअ वि० [संसार + ठक्] संसार, सम्बन्धी, लौकिक, भौतिक इहलोक, सम्बन्धी, wordly, mundane.

**सांसारिकसौख्यं**, संसारिग-सोक्खं, वि० सातावेदनीयजन्य सुख, worldly joy.

**सांसिद्धिक**, संसिद्धिग, वि० [संसिद्धि + ठन्], प्राकृतिक, सहज, स्वाभाविक, अन्तर्हित, existing, naturally, innate, effected mutually.

**सांस्थानिकः**, संठाणिगो, पुं० [संस्थान + ठञ्] समानदेशीय, एक ही देश का निवासी, a fellow-countryman.

**सांस्राविणम्**, संसाविणं, नपुं० [सम् + स्रु + णिनि + अण्] सामान्य प्रवाह, सरिता, a general flow, stream, river.

**साहनिक**, सांहणिग, वि० [सहनन + ठक्] शारीरिक, कायिक, शरीर सम्बन्धी, bodily, corporeal.

**साकम्**, सागं, अव्य० [सह + अकृति] समर्थ के साथ, साथ मिलकर, with, together with,

• संभव, simultaneously, • युगपत्, एक साथ, एक ही समय। अन्नेन नाद्युद्विंदलेन साकनाम, at the same time.

**साकल्यम्**, साकल्लं, नपुं० [सकल + ष्यञ्] समष्टि, सम्पूर्णता, समग्रता, totality, the whole, completely.

**साकल्यदाता**, साकल्लदाया, वि० सम्पूर्ण देने वाल, ful giver.

**साकल्यभाज्**, साकल्लभाज, वि० भव्य सामग्री, हवन सामग्री, good stock, collection of sacrifice.

**साकूत**, साकूअ, वि० [सह आकूतेन] साभिप्राय, सार्थक, अर्थयुक्त, • अभिप्राय युक्त, having meaning, intentional, wanton, • प्रिय, सुंदर, यथेष्ट, lovely, beautiful.

**साकूतम्**, साकूअं, अव्य० भावुकता सहित, मार्मिकता पूर्ण, with significance.

**साकेतम्**, साकेअ, नपुं० [सह आकेतेन] अयोध्या नगरी का नाम, उत्तमानि आकेतानि भवनानि, of the city of Ayodhya.

**साकेतकः**, साकेयगो, पुं० अयोध्या निवासी, an inhabitant of Ayodhya.

**साक्षमता**, सक्खमता, स्त्री० होशियारी, intellegent.

**साक्षरः**, सक्खरो, पुं० ककन्दु, a name.

**साक्षरा**, सक्करा, स्त्री० यक्ष प्राप्त, get of yaksa.

**साक्षरा**, सक्खरा, स्त्री० पाशकवती।

**साक्षात्**, सक्खाउ, अव्य० [सह् + अक्ष् + आति], in the presence of before the very eyes, • सौभाग्य शाली, • सामने, दृश्य के सम्मुख, visibly openly, • व्यक्तिशः, वस्तुतः। in person, actually, • प्रत्यक्ष, evidently.

**साक्षात्कारितः**, सक्खाउयारिओ, वि० समक्षता, परिचय, knowledge, causing to be visibly present.

**साक्षिक**, साक्खिग, वि० अनुभवकर्ता, an observer.

**साक्षितिः**, सक्खिइ, स्त्री० पृथ्वी, भूमि, earth.

**साक्षिणिः**, सक्खिणी, स्त्री० गवाही, संज्ञापन, witness.

**साक्षिन्**, सक्खिं, वि० [सह + अक्षि + अस्य, साक्षाद् द्रष्टा साक्षी वा] देखने वाला, अवलोकन करने वाला, seeing observing, attesting, feartifying.

**साक्षिन्**, सक्खि, पुं० साक्षी, गवाही, प्रमाणभूत, साक्षी स्मराक्षीणहविर्भुगेष, witness, • अवेक्षक, an observer, an eye witness.

**साक्ष्यम्**, सक्खं, नपुं० [साक्षिन् + ष्यञ्] साक्षी, गवाही, witness, • सत्यापन, evidence, testimony.

**सापेक्ष**, सक्खेव, वि० [सह आक्षेपेण] व्यंग्य युक्त, दुर्वचनयुक्त, abusive, tounting.

**साखेय**, साहेय, वि० [सखि + ढञ्] मैत्रीपूर्ण, सौहार्दपूर्ण, relating to a friend, friendly.

**साख्यम्**, सक्ख, नपुं० [सखि + ष्यञ्] मित्रता, सौहार्द्र, friendly.

**सागरः**, सागरो, पुं० [सगरेण निर्वृतः] सागर, समुद्र, उदधि, वारिधि, • सरस्वत, the ocean, sea.

**सागरतटः**, सागरतडो, पुं० समुद्र का किनारा, bank of sea.

**सागरगा**, सागरगा, स्त्री० गंगा, a river of Ganga.

**सागरगामिनी**, सागर-गामिणी, स्त्री० सरिता, नदी, river.

**सागरदत्तः**, सागरदत्तो, पुं० चम्पापुरी का एक सेठ, a trader of champapuri.

**सागरनेमि**, सागरणेमि, स्त्री० मेखला, करधनी, belt.

**सागरमेखला**, सागरमेहला, स्त्री० पृथ्वी, the earth.

**सागरानुकूल**, सागराणुकूल, वि० समुद्र के किनारे स्थित, standed of sea bank.

**सागरार्यः**, सागरारिओ, पुं० सागर दत्त सेठ, a name.

**सागरालयः**, सागरालओ, पुं० वरुण, Varuna.

**सागाव्रेतम्**, सागव्वेअं, नपुं० श्रावक व्रत, act of sravaka.

**साग्नि**, सग्गि, वि० [सह अग्निना] अग्नि सहित, with fire, having fire.

**साग्निक**, सग्गिग, वि० [सह अग्निना] अग्नि से सम्बद्ध, related with fire, attended by fire.

**साग्र**, सग्ग, वि० [सह अग्रेण], • समस्त, अत्यधिक, अपेक्षाकृत, अधिक रखने वाला, entire, with a surplus, more than.

**साङ्कर्यम्**, सक्करिय, नपुं० [सङ्कर + ष्यञ्] मिश्रण, मिलाया हुआ, घोल, मिश्र, confusion, promisonous.

**साङ्कल**, संकल, वि० [सङ्कल + ष्यञ्], संलग्न, जोड़, मिलान, mixed produced, उत्पादित।

**साङ्कश्यम्**, संकस्स, नपुं० कुशध्वज की राजधानी, of the capital of kusadhvaja.

**साङ्कुर**, संकुर, वि० अंकुरसहित, रोमाञ्चित, thrilled with joy.

**साङ्केतित**, संकेउअ, वि० [सङ्केत + ठक्] संकेतपरक, प्रतीकात्मक इंगित, symbolical, indicatory.

**साङ्क्षेपिक**, सक्खेविग, वि० [सक्षेप + ठक्] संक्षिप्त, छोटा, लघुक, छोटा किया हुआ, abridged, short, concise.

**साङ्ख्य**, संख, वि० [सङ्ख्या + अण्] संख्या संबंधी, गणक, relating number, • आकलन करने वाला, discriminative, reasoner.

**साङ्ख्यपरम्परा**, संखपरंपरा, स्त्री० सांख्यमत की परम्परा, of one of the systems of samkhya.

**साङ्ख्यमतः**, संखमओ, पुं० सांख्यदर्शन की विचारधारा। प्रकृतिः करोति कार्यं समुहदहङ्कारपूर्वकं मानात्। systems of samakhya, पुरुषश्चेतयते पुनरेवं समयोऽपि साङ्ख्यानाम्। follower of the sankhya.

**साङ्ख्यसम्पद्**, संख-संपदा, स्त्री० सांख्य परम्परा, systems of samkhya.

**साङ्ग**, संग, वि० [सह + अङ्गैः] अंगों सहित। प्रत्येक भाग में पूर्ण, with body complete in every part.

**साङ्गतिक**, संगइग, वि० [सङ्गति + ठक्] साहचर्य युक्त, समुदाय से सम्बन्धित, relating to union, relating of society.

**साङ्ग्रामिक**, संगग्गामिग, वि० [संग्राम + ठञ्], युद्ध संबंधी, योद्धा, सैनिक, सामरिक, war like, martial, relating to war.

**साङ्गुष्ठ**, संगुट्ठ, वि० अंगूठा सहित, with thumbs.

**साङ्गोपाङ्ग**, संगोवंग, वि० सकल/सम्पूर्ण अंग युक्त, with full parts of body.

**साचि**, साचि, अव्य० [सच् + इण्], तिर्यक, वक्रगति से तिरछेपन से, crookedly.

**साचिजल्पित**, साचिजप्पि, वि० वक्रोक्तिपूर्ण कथन, obliquely thinking full crookedly.

**साचिनिरीक्षणम्**, साचिणिरिक्खण, नपुं० तिर्यगवलोकन, seeing of crookedly.

**साचिव्यम्**, साचिव्वं, नपुं० [सचिव + ष्यञ्] मंत्रालय, मंत्रित्व, • मंत्रिमंडल, the office of a minister, ministership.

**साजात्यम्**, साजत्तं, नपुं० [सजाति + ष्यञ्] जाति, वर्ग, समुदाय, श्रेणी, • समान वर्ण, sameness of caste class, same kind, same words.

**साञ्जनः**, सज्जणो, पुं० [सह अञ्जनेन] छिपकली, a lizard.

**साद्**, साड, सक० बतलाना, प्रकट करना, to show, to manifest.

**साटोप्**, साटेव, वि० [सह + आटोपेन] अहंकारी, अभिमानी, with pride, with group.

**साडम्बर**, साडंबर, वि० आडम्बर सहित, naughty, with group.

**सातल**, सातल, वि० आनन्द युक्त, हर्ष सहित, with joyful.

**सातिरेक**, साइरेग, वि० अत्यधिक, with heavy.

**सात्**, साअ, अव्य० एक तद्धित, प्रत्यय, taddhita affix.

**सात्क्रियता**, साक्किरियत्त, वि० काव्यकर्तापना, work of poet.

**सातत्यम्**, सातत्तं, नपुं० [सतत् + ष्यञ्] निरंतरता, स्थायित्व, continuity.

**सातन**, साअण, वि० नाशक, killet, permanence.

**सातपः**, सातवो, पुं० ग्रीष्मऋतु, heat season, • समतल, equal earth.

**सातल**, सातल, वि० आनन्द युक्त, with joy.

**सातिः**, साइ, स्त्री० [मन + क्तिन्], भेंट, उपहार, प्राभृत, दान, gift, donation.

**सातिशयः**, साइसओ, पुं० एक खाद का नाम, a name of fertilizer.

**सातीनः**, साईणो, पुं० मटर, pease.

**सात्त्विक**, सातिग, वि० प्राकृतिक, सत्त्वगुण से युक्त शुद्धसित, सहज स्वाभाविक, natural with pureful, genuine, real, essential.

**सात्त्विकसङ्गतिः**, सत्तिग-संगइ, स्त्री० सात्त्विक विचार, good thought.

**सात्यकि**, सत्तिग, पुं० सात्यकि नामक रुद्र, a name of Rudra, • कृष्ण का सारथि, of a Krishna's warrior, charioteer of Krishna.

**सात्यवतः**, सच्चवओ, पुं० सत्यवती से उत्पन्न पुत्र, व्यास मुनि, a metronymic of the sage vyasa.

**सात्रम्**, सत्तं, नपुं० सदादान, given up.

**सात्वत्**, सत्तो, पुं० [सातयति सुखयति सात् + क्विप्], उपासक, worshipper.

**सात्वतः**, सत्तओ, पुं० विष्णु, Visnu.

**सात्वती**, सत्तइ, स्त्री० शिशुपाल की माता, mother of Sisupalas.

**सादः**, सादो, पुं० [सद् + घञ्] बैठना, रहना, निवास करना, sinking, • क्लान्ति, थकावट, क्षीणता, setting down, • ध्वंस, क्षय, लोप, loss, destruction, thinness, • आत्मशुद्धता, purity of soul.

**सादनम्**, सादण, नपुं० [सद् + णिच् + ल्युट्] क्लान्त करना, थकाना, • थकावट, क्लान्ति, wearing, exhausting, • घर, स्थान, House, dwelling.

**सादर**, सादर, वि० आदर पूर्वक, प्रसन्नतापूर्वक, with respectful, respectful way.

**सादिन्**, सादि, वि० [सद् + णिच् + णिनि] बैठा हुआ, seated.

**सादिन्**, सादि, पुं० घुड़सवार, आरोहण कारिन्, a charioteer of horse.

**सादिवर**, सादिवर, वि० उष्ट्ररोही, हस्तिपक, महावत, a charioteer of camel, a charioteer of elephant.

**सादृश्यम्**, सारिच्छ, नपुं० [सदृश + ष्यञ्], • समानता, समरसता, एक रूपता, likeness, resemblance, similarity, • प्रतिलिपि, प्रतिमूर्ति, an image, a portrait.

**सार्द्धद्वयद्वीपः**, सद्धद्धदुय-दीवो, पुं० अढ़ाई द्वीप, a deep.

**साद्यन्त**, सज्जंत, वि० [सह + आद्यन्ताभ्याम्] सम्पूर्ण, समस्त, पूर्ण पूरा, full, complete.

**साध्**, साह, सक० पूरा करना, समाप्त करना, to complete, • सम्पन्न करना, to finish, • जीतना, to win, उपासना करना, to learn, साधपत्यवगोचरं, • निष्पन्न करना, घटित करना, to prove, to substantiate, • धारण, करना, प्राप्त करना, to recover, to gain, to overcome.

**साधक**, साहग, वि० [साध् + ण्वुल्] सम्पन्न करने वाला, पूरा करने वाला, completing, ending, • दक्ष, प्रभावशाली, strong, powerful, • कुशल, निपुण, skilful, adopt, • मददगार, सहायक, helping, assisting, • कार्य परिणत करने वाला - साध्योऽप्यहं साधक एवमस्मिन्। • योगी-साधना करने वाला, योगि तदन्यभेदेन, द्वेधा भवति साधकः। आत्मनो हि भवेदाद्यः परस्यापीक्षकः परः।।

**साधकता**, साहगता, स्त्री० अभिलाषाओं की पूर्ति करने वाला, सर्वस्यार्थकुलस्य साधकतया सार्थीकृतात्मप्रथं। 'अन्यार्थसाधकतया विचरन् सुवंशे', fullfilling of wishes.

**साधन**, साहण, वि० [सिध + णिच् + ल्युट्] निष्पन्न करने वाला, उपार्जन करने वाला, accomplishing effecting.

**साधनम्**, साहणं, नपुं० पूरा करना, पूर्ण करना, performing, • उपकरण, आधार, सहारा, गेहमेकमिह भुक्तिभाजन पुत्र तत्र धनमेक साधनम्। means, an expendent, per-

forming, • भोगकारण, cause in general, • किसी पदार्थ की पूर्ण अवाप्ति, accomplishing any thing by chams.

**साधनता**, साहणत्त, वि० उद्देश्य पूर्ति, the state of having means.

**साधनत्व**, साहणत, वि० उद्देश्य पूर्ति, the state of having means.

**साधना**, साहणा, स्त्री० [सिध् + णिच् + युच् + टाप्], • आराधना, उपासना, पूजा, अर्चना, worship, adoration, • पूर्ति, निष्पन्नता, fulfilment, accomplishment.

**साधनासरणिः**, साहणासारिण, स्त्री० साधना पद्धति, custom of worship.

**साधन्तः**, साहंतो, पुं० [साध् + क्षच् - अन्तादेशः] भिक्षुक, a mendicanter.

**साधर्म्यम्**, साहम्म, नपुं० [सधर्म + ष्यञ्] समानधर्मता, गुणों की समानता, sameness, community of duty, sameness of nature, common character, likeness.

**साधारण**, साहरण, वि० [सह धारणया] समान, संयुक्त, same, similar, like, • मामूली, ordinary, • सार्वजनिक, common, • सर्वव्यापी, विश्वव्यापी, world famous, • तुल्य, सादृश्य, समान, equal, • सार्वजनिक विधि, belonging to more than one instance alleged.

**साधारणम्**, सहारणं, नपुं० साधारण, सामान्य, वनस्पति का एक भेद, जातिगत, a common, general rule, casteness.

**साधारण-धनम्**, साहारण-धणं, नपुं० समान धन, संयुक्त धन, joint property.

**साधारणभेदः**, साहारणभेदो, पुं० साधारण भेद। सामान्य भेद। प्रत्येक साधारण-भेदभिन्नं वनस्पतवेषमवेहि किन्न, general rule.

**साधारणतोकः**, साहारणतोको, पुं० जन साधारण, common people.

**साधारणसम्पत्तिः**, साहारणसंपत्ति, स्त्री० संयुक्त धन, मिला हुआ धन, एकत्रित धन, joint property, harlot.

**साधारणी**, साहारणी, स्त्री० साधारण स्त्री, a common woman.

**साधारण्यम्**, साहारण्ण, नपुं० [साधारण + ष्यञ्] समानता, common.

**साधि**, साहि, स्त्री० मानसिक पीड़ा, pain of mental.

**साधिका**, साहिगा, स्त्री० [सिध् + णिच् + ण्वुल् + टाप् इत्वम्] कुशल स्त्री, साधनाशीला, निपुण स्त्री वाञ्छिता, a skillful woman, accomplished woman.

**साधित**, साहिअ, भू०क०कृ०, [साध + क्त] निष्पन्न, कार्यान्वित, अवाप्त, पूर्ण, सम्पूर्ण हुआ, complated, finished, • समाप्त, • सिद्ध, • प्राप्त, उपलब्ध, tined, moat, pay, • उन्मुक्त, वश में किया गया, दमन किया हुआ, demonstrated.

**साधिमन्**, साहिम, पुं० [साधु + इमनिच्] भद्रता, श्रेष्ठता, उत्तमता, excellence.

**साधिष्ठ**, साहिट्ठ, वि० [साधु + इष्ठन्] श्रेष्ठ, सर्वोत्तम, उचिततम, अत्यन्त दृढ़, कठोर, best, most excellent, very strong, hard, goodness.

**साधीयस्**, साहीय, वि० [साधु + ईयसुन्] अत्यधिक उत्तम, श्रेष्ठतम्, better, stronger, • कठोरता युक्त, अधिक दृढ़, harder.

**साधीयस्**, साधीयस, वि० [साधु + ईयसुन्] अत्यधिाक उत्तम, very good.

**साधु**, साहु, वि० उत्तम, श्रेष्ठ, गुणी, समीचीन, best, great, capable man, • योग्य, उचित, • शुद्ध, पवित्र, गौरवपूर्ण, capable pure, • निर्मल, अच्छा, perfect, fit, • भद्र, कल्याणकारी, 'चिरप्रव्रजितः साधुः। noble, • मनोहर, charmful.

**साधुः**, पुं० साधु पुरुष, मुनि, श्रमण, ऋषि, संत, अभिलाषितम, a sage, • साधयतीति साधुः, a saint, • सद्वृत्तः समभात्समुत्थितः। साधयेतृस्वयंमितः साधुः। Jain saint, • योगीराज, ध्यानाध्ययनतत्परः, king of full meditation.

**साधु**, साहु, अव्य० अच्छा, उचित, योग्य, ठीक-ठीक, well, every, nice.

**साधुचित्**, साहुचिअ, वि० साधनाचित् - सज्जनबुद्धि वाला, being great knowledge.

**साधुजनः**, साहुजणो, पुं० सज्जन पुरुष, सत्पुरुष, great man, noble man.

**साधुता**, साहुत्त,. वि० आत्म उपासना वाला - आत्मोपासितयैहिकेषु, विषयेष्वाशाधुतासाधुता, worshipper of soul.

**साधुसंसर्गः**, साहु-संसग्गो, पुं० अच्छे आचरण, good character.

**साध्य**, सज्झ, वि० [साध् + णिच् + यत्] निष्पन्न, होने योग्य, ending, being, इष्टमबाधितमसिद्धं साध्यम्। • जो किया जा सके, प्राप्त करने योग्य, तत्राद्यः साध्यरूपस्याद्, gettable, • द्वितीयस्तस्य साधनम्, साध्योऽप्यृहं साधक एवमस्ति। को बाधको सम्भवादिहास्मिन्।

**साध्यता**, सज्झता, स्त्री० [साध्य + तल + टाप्] सम्भावना, शक्यता, practicableness.

**साध्यत्व**, सज्झत्तं, वि० सिद्ध करने योग्य, curableness, feasibility, साध्यत्वेन मनुष्यस्य समाह जगदीश्वरः।

**साध्वी**, सज्झी, स्त्री० [साधु + ङीप्] श्रमणी, जैन साध्वी, • पवित्रता युक्त स्त्री। चेतश्चुरा मनोहारा। a virtuous chaste woman, a faithful wife, सती, a sati.

**सानन्द**, साणंद, वि० [सह आनन्देन] हर्ष, खुशी, आनन्दयुक्त, with happiness, delighted.

**सानसिः**, साणसि, पुं० स्वर्ण, सोना, gold.

**सानातनी**, साणायणी, वि० सनातन रीति संबंधी, related of custom of snatana.

**सानिका**, साणिगा, स्त्री० [सन् + ण्वुल् + टाप्] बांसुरी, a pipe, flute.

**सानु**, साणु, पुं०/नपुं०, वनखण्ड, अरण्य, सानु शृंगेबुधेऽरण्ये वात्यायां पल्लवे पथि इति वि, a forest wood, • चोटि, शिखर, कूट, शृंगमाला, mountain top, any point table land, • बिन्दु, किनारा, • सूर्य, shore, sprout, sun, पथ, way, • पर्वत, mountain.

**सानुकूल**, साणुकुल, वि० अनुकूलात्मक, any surface.

**सानुक्रोश**, साणुकोस, वि० [अनुक्रोशेन सह] दयालु, करुणाशील, a precipice.

**सानुमत्**, साणुमअ, पुं० [सानु + मतुप्] पर्वत, पहाड़, mountain.

**सानुग्रहः**, साणुग्गहो, पुं० संग्रह, समूह। सानूनां शिखराण ग्रहः संग्रहः। collection.

**सानुनय**, साणुणय, वि० [सह अनुनयेन] सभ्य, शिष्ट, विनीत, civil, uninterrupted.

**सानुप्रास**, साणुप्पास, वि० अनुप्रास सहित, with alliteration.

**सानुबन्ध**, साणुबध, वि० [सह अनुबन्धेन] क्रमबद्ध, अविच्छिन्न, continous, uninterrupted.

**सानुराग**, साणुराग, वि० [सह अनुरागण] आसक्त, रोग युक्त, अनुरक्त, attached, with enamoured.

**सान्तपनम्**, संतपणं, नपुं० [सम् + तप् + ल्युट् + अण्] उग्र, तप, कठोर, तपस्या, hard, heat, a kind of rigid penance.

**सान्तानिक**, संताणिग, वि० फैलाने वाला, विस्तार करने वाला, stretching, spreading.

**सान्त्वना**, संतणा, स्त्री० ढाढस बंधाना, शान्त करना, समाश्वासन, appeasing, pacification.

**सान्दीपिनिः**, संदीविणी, पुं० एक ऋषि, a sage.

**सान्दृष्टिक**, संदिट्ठिग, वि० तात्कालिक, देखते ही देखते होने वाला, relating to present.

**सान्द्र**, संद, वि० [सह अन्द्रेण] आस पास सटा हुआ, अन्तराल, close, compact, • घनीभूत, निविडत्व, भरा हुआ, having no interstices, • घन, मोटा, coarse, gross, fat, thick, • प्रचुर, प्रबल, प्रचण्ड, dense, strong, stout, • स्निग्ध, मृदु, सौम्य, सुरम्य सन्द्रो स्थीपते हि महात्मना। soft, smooth, pleasing, agreeable.

**सान्द्रः**, संदो, पुं० राशि, ढेर, a heap, cluster.

**सान्द्रनगालवालः**, संदणगालवालो, पुं० आर्द्र क्यारी, गीली क्यारी, watered small ground.

**सान्धिकः**, संधिगो, पुं० [सन्धां सुराच्यावनं शिल्पं वेत्ति - ठक्] कलाल, distiller.

**सान्धिविग्रहिकः**, संधिविग्गहिगो, पुं० [सन्धिविग्रह + ठक्] विदेश मन्त्री, a minister for foreign.

**सान्ध्य**, संज्झ, वि० [सन्ध्या + अण्] सन्ध्याकालीन, relating to evening.

**सान्नहनिक**, सणहणिग, वि० [सन्नहन् - ठक्] कवचधारी, bearing on an armour.

**सान्नहनिकः**, सणहणिगो, नपुं० [सन्निधि + ष्यञ्], सामीप्य, पड़ोस, close, compact.

**सान्निपातिक**, सण्णिपाइग, वि० कफ, पित्त और वायु, तीनों से विकृत होने वाला, miscellaneous complicated, having a complicated derangement, • जटिल, difficult of the three body humours.

**सान्न्यासिक**, संण्णसिग, वि० [सन्यासः - प्रयोजनमस्य ठक्] सन्यासधारी, a mendicant in general.

**सान्वय**, सण्वअ, वि० [सह अन्वयेन] आनुवंशिक, hereditary.

**सापत्न**, सापत, वि० [सपत्नी अण्] सौतेली पत्नी से उत्पन्न, born from to a rival wife.

**सापत्न्यम्**, सापल्ल, नपुं० [सपत्नी ष्यञ्], प्रतिद्वंद्विता, शत्रुता, together life, an enemy.

**सापत्नपः**, सापण्णवो पुं० सौतेली पत्नि का पुत्र, the son of rival wife.

**सापेक्षः**, सवेक्ख, वि० [सह अपेक्षया] अपेक्षा सहित, सहायता युक्त, having regard to, • निर्भर, dependent on.

**साप्तपद**, सतपद, वि० [सप्तपद + अण् खञ् वा] सात पैर चलने वाला, formed by walking together seven steps.

**साप्तपदम्**, सतपदं, नपुं० वैवाहिक विधि, जिसमें वर-वधू अग्निसाक्षी आदि पूर्वक प्रतिज्ञाशील होते, act marriage, friendship.

**साफल्यम्**, साफल्लं, नपुं० [सफल + ष्यञ्], सफलता, उपयोगिता, fruitfulness, usefulness.

**साफल्याभावः**, साफल्लाभाव, पुं० सफलता का अभाव, loss of profit.

**साभिधेय**, साहिहेय, वि० अभिधान वाचक, वाच्य-वाचक का समन्वय, nameful.

**साभ्यसूय**, सब्भसूय, वि० [सह अभ्यसूयया] ईर्ष्यालु, ईर्ष्या करने वाला, envious, jealous.

**साम्**, साम, सक० सान्त्वना देना, ढाढस बंधाना, to applease.

**सामः**, सामो, पुं० शान्ति, शीत, क्षेमपृच्छ, appease.

**सामकम्**, सामक, नपुं० [समक अण्] मूल ऋण, the principal of a debt.

**सामकः**, सामगो, नपुं० साण, a whet stone.

**सामकरणम्**, सामकरणं, नपुं० सामनीति प्रयोग, actful cause.

**सामग्री**, सामग्गी, स्त्री० [समग्रस्य भावः ष्यञ्] सकलकारककलारूपा किल सामग्री। संघात, उपकरण, सामान, collection, assemblage, stock, provision.

**सामग्रयम्**, सामग्गो, नपुं० [समग्र + ष्यञ्] संगति, मेल, एकता, fitness, meeting, accuracy, • यथार्थता, शुद्धता, purity.

**सामधामः**, सामधामो, पुं० परम शान्त स्थान, good place.

**सामन्**, सामं, नपुं० [सो मनिन्] शांत करना, आराम पहुंचाना, appeasing, calming.

**सामन्त**, सामत, वि० [समन्त + अण्] सीमावर्ती, bordering.

**सामन्तः**, सामतो, पुं० नेता, नायक, leader, prince.

**सामन्तम्**, सामंत, नपुं० पड़ोस, neighbourhood.

**सामयिक**, सामइग, वि० [समय + ठञ्] समय संबंधी, समय पर होने वाला। नियत समय पर होने वाला, customary convention.

**सामायिकसंक्रम्**, सामाइगसक्कम, पुं० सामायिक कतिक, doing of samayika.

**सामर्थ्यम्**, सामत्था, नपुं० [समर्थ + ष्यञ्], • शक्ति, बल, power, force, capacity, • हित, लाभ, advantage, interest.

**सामवायिक**, सामवाइग, वि० [समवाय प्रसूतः ठञ्] अटूट सम्बन्ध युक्त, belonging to an assembly.

**सामाजिक**, सामाजिग, वि० [समाजः सभावशन प्रयोजनमस्य ठञ्], समाज से संबंधित, सभा से सम्बन्धित, belonging to an assembly.

**सामाजिकता**, सामाजिगआ, स्त्री० संग्रहणता, collection.

**सामानाधिकरण्यम्**, सामाणाहिकरण्ण, नपुं० [समानाधिकरण + ष्यञ्] एक ही पदार्थ से सम्बन्ध रखने वाला, relating with one thing.

**सामानिकः**, सामुणिगो, पुं० देव समूह का नाम, जो इन्द्र के समान वैभवादि युक्त होते हैं, a kind of a deva.

**सामान्य**, सामण्ण, वि० [समानस्य भावः ष्यञ्], • समान, साधारण, similarity, • सदृश, तुल्य, same, sort, common, • समस्त, सम्पूर्ण, वस्तु की समग्रता, fulfil, complete, • समष्टि, समस्त रूप, totality, whole, entire, यो वस्तुनां समानपरिणामः स सामान्यः, (जैन० ल० 1158), general characteristic, सर्वेऽपि प्राणिनोऽस्माभिः सम ज्ञान प्रवृत्तयः। अयं शत्रुरयं बन्धुरित्यज्ञानमयी हि धीः।। • गुण और पर्याय से संयुक्त तत्त्व, thing with guna and moving.

**सामान्यरूपः**, सामाण्णरूवो, पुं० वस्तु-तत्त्व की अभिव्यक्ति का एक प्रकार, a kind of thing is thought.

**सामायिक**, सामाइग, वि० समभावता, equal nature, • सावद्ययोग विरतिमात्र, without painful nature, • सुख दुःख में मान्यता। आवश्यक कर्त्तव्य, good work, • साधु के आवश्यक कर्मों में एक कर्म, a kind of sage, • सामायिक व्रत, a kind of vrata.

**सामायिककालः**, सामाइगकालो, पुं० सामायिक विधि करने का समय-पूर्वाह्न, मध्याह्न और अपराह्न, act of samayika.

**सामायिकक्षेत्र**, सामाइगखेत, नपुं० सामायिक विधि के लिए उपयोगी स्थान, a place of samayika act.

**सामायिकचारित्रम्**, सामाइगचारित, नपुं० समताभाव पूर्वक आचरण, a character of good nature.

**सामायिकचिन्तनम्**, सामाइगचितन, नपुं० समभाव का स्मरण, thinking of together, परमात्मा शरीरातिवर्त्येतीन्द्रिय चिन्मयः। शश्वद्रूपाद्यतीतत्वात्, तुल्योऽहं स्वभावतः।। equal nature.

**सामायिकप्रतिमा**, सामाइगपडिमा, स्त्री० कायोत्सर्गपूर्वक आत्मस्वरूप का स्मरण करना, thinking of soul nature with body relacation.

**सामायिकशिक्षाव्रतम्**, सामाइगसिक्खावअ, नपुं० समस्त प्राणियों पर समताभाव पूर्वक चिंतन, thinking in all animals equal nature.

**सामायिकसमयः**, सामाइग-समया, पुं० सामायिक का काल, a time of samayika.

**सामायिकसंयमः**, सामाइग-संजमो, पुं० सावद्ययोग से विरत होकर रहना, being without killing yoga's.

**सामायिकस्थानम्**, सामाइग-ठाण, नपुं० सामायिक का क्षेत्र, a place of samayika, त्रैवर्गिक कार्यक्रमं, संकोच्यैकान्तसुस्थले। स्थित्वा प्रसन्नचित्तेन, कार्यं सामायिकं हि तत्।।

**सामायिकासनम्**, सामाइगागसण, नपुं० सामायिक विधि की आसन, seating of samayika act, कार्योत्सर्गेण पल्यङ्कासनेनाथ निषीदता, पूर्वोत्तरदिशास्थेन सामायिकं तु साध्यताम्।।

**सामासिक**, सामासिग, वि० समुच्यात्मक, समास सम्बन्धी, related of composition of words.

**सामि**, सामि, अव्य० [साम + इन] अपूर्ण, आधा, half.

**सामिधेनी**, सामिधेणी, स्त्री० प्रार्थना, स्तुति, prayer, praise, eulogical.

